जब उसके सम्पूर्ण भविष्यके अन्धकार-मय होजानेकी आशङ्का हो, जब फ़ैशीस्ट प्रतिक्रियावाद जीवनमें जो कुछभी अच्छा, भला और सुन्दर है उसे नष्ट करनेकेलिए अपना अन्तिम हमला कररहा हो, और जब प्रति-क्रियावादी साम्राज्यवादी दल हमारे देशवासियोंकी स्वतन्त्रता और एकता के पथको रोके खड़ा हो, तब प्रगतिशीलताको हर आदमीतक आशा और आज़ादीका सन्देश लेजाना चाहिए और ऐलान करदेना चाहिए कि जो क़ौम आज़ादी पानेकेलिए एक होजायगी, उसे दुनियाकी कोईभी ताक़त नहीं हरासकती।

इन आम उद्देश्योंको ध्यानमें रखतेहुए प्रगतिशील लेखक संघको नीचे लिखी विशेष बातें ज़रूर करनी चाहिए:—

(१) छोटे-छोटे नाटकों, कहानियों, कविताओं, गीतों और पवाड़ों की रचना, जिनमें साम्राज्यवादी गुलामीसे छुटकारा पानेकेलिए और जापानी आक्रमणकारियोंसे अपने देशकी रक्षा करनेकेलिए राष्ट्रीय एकताकी आव-श्यकतापर ज़ोर दियागया हो।

(२) विदेशी प्रगतिशील रचनाओं और विशेषकर सोवियत् और चीनी साहित्यका अनुवाद और प्रचार करना चाहिए।

(३) समय-समयपर नियमित रूपसे विभिन्न हिन्दुस्तानी भाषाओं की महत्त्वपूर्ण रचनाओंका अँग्रेज़ीमें सङ्कलन निकालना चाहिए।

(४) हिन्दुस्तानकी विभिन्न भाषाओंमें प्रगतिशील साहित्यके संग्रहों और पत्र-पत्रिकाओंको प्रकाशित करना चाहिए।

(५) मज़दूरों और किसानोंके बीच साहित्यिक और सांस्कृतिक क्लबों या बैठकों ( मुशायरों, कवि-सम्मेलनों ) का संगठन करना चाहिए, और प्रगतिशील लेखक संघका जन-साहित्य और कलासे सम्बन्ध स्थापित करना चाहिए।

(६) भारतीय जननाट्य संघके सहयोगमें ऐसे नाटकों आदिकी रचना करनी चाहिए, जिन्हें जन-नाट्य संघ खेलसके।

---